श्रीः

दामोदरपण्डितोद्धृतः–

# यन्त्रचिन्तामणिः

मुरादाबादनिवासिपण्डित बलदेवप्रसादजीमिश्रकृत–

भाषाटीकोपेतः



मुद्रक व प्रकाशक–

**गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास,**

अध्यक्ष– "लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्–प्रेस,

**कल्याण–बम्बई.**

संवत् २०२४, सन् १९६७.

# प्रस्तावना

प्रिय महानुभावो !

यह वही ग्रंथ है कि, जिसके लिये आप चिरकालसे उत्कंठित हो रहे हैं। संसारमें जितने ग्रंथ दिखाई देते हैं, उनमें यह मंत्रशास्त्र बड़ा अलौकिक है, कारण इससे मनुष्यकी आकांक्षा बहुतही शीघ्र पूर्ण हो जाती है। फिर यह शास्त्र वेदोंसे निकला है; इसलिये इसकी सत्यंतापर तो किंचिन्मात्र भी सन्देह नहीं किया जा सकता, वरन इसके वाक्य ब्रह्मवाक्य समझे जाते हैं। मंत्रशास्त्रके अन्तर्गत ही यन्त्र और तंत्रशास्त्र भी हैं।

प्राचीन कालमें हमारे महान् आचार्य ऋषि मुनियोंने इन्हीं मंत्र (यंत्र-तंत्र) शास्त्रोंके द्वारा अपना जीवन सुखमय बनाया था। इन दिनों मंत्रशास्त्रका प्रचार बहुत कम होने तथा इस विषयपर अच्छे सरल ग्रंथ न रहने एवं जनता की अश्रद्धा बढ़ने आदिसे यह शास्त्र प्रायः लुप्तसा हो रहा है। किन्तु अब भी इस विषयका जो कुछ प्रचार शेष रह गया है उसपर यदि पाठक भली-भांति ध्यान देकर अध्ययन तथा मनन करें तो इस मंत्रवाक्यसे अल्प कालमें ही उनकी वह चिर अभिलाषा पूरी हो सकती है कि जो मरणपर्यन्त अन्य शास्त्रों के पठन-पाठनसे नहीं हो सकती।

इस कर्मभूमिमें सिद्धि प्राप्त करानेके लिये अनेक अन्यान्य शास्त्र हैं और मन्त्रशास्त्र भी। उसमें जहां और और शास्त्र दूध अथवा दहीके सदृश हैं, वहां मन्त्र शास्त्र मक्खनके सदृश है। मक्खनमें दूध या दहीसे अवश्य ही बहुत अधिक स्वाद और शक्ति होती है। यह इससे भी सिद्ध है कि खाद्य पदार्थमें श्रीकृष्ण भगवान् माखनको ही श्रेष्ठ समझते थे। अतः शीघ्रही मनुष्योंके अभिलषित फल प्राप्त होनेके लिये मंत्रशास्त्रसे बढ़कर कोई दूसरा उपयोगी शास्त्र नहीं है। मंत्रशास्त्रके अन्तर्गत ही यह "यंत्रचिन्तामणि" है कि, जिसमें अनेक प्रकारके सिद्धिदायक मंत्र और यंत्र भरे हुये हैं।

इसको लोकमें लानेका श्रेय परमपूज्य महात्मा गंगाधरजीके पुत्र ६४ कलाओंमें चतुर श्रीगणेशजीके परमभक्त महायशस्वी परम बुद्धिमान् दामो-

दरजीको है । उन्होंने जब शिवोक्त, देव्युक्त प्रभृति अनेकों शास्त्रोंको विस्तार-पूर्वक देखकर लोकोपकारके लिये स्वयम् मन्त्रयुक्त यंत्रोंके संग्रह करनेकी इच्छा की, उसी समय स्वप्नावस्थामें श्रीशंकर महाराजकी प्रेरणा हुई । तब महा-पंडित दामोदरजीने इस चिन्तामणिरूपी यंत्रोंका संग्रह किया ।

फिर तंत्रोंके आदि अनुवादक, अनेक ग्रंथोंके सुप्रसिद्ध टीकाकार, रचयिता, संपादक और महानिर्वाण तन्त्र, कामरत्न तंत्र, आश्चर्ययोगमाला तंत्र, गुप्तसाधन तंत्र, गौरीकांचनलिकातंत्र, गुरुतन्त्र, नित्यतन्त्र आदिके भाषां-तरकर्ता मुरादाबाद निवासी परमपूज्य मेरे पितृव्य पंडित बलदेवप्रसादजी मिश्रने इस ग्रन्थका सरल हिन्दी भाषामें अनुवाद किया, जिसके लिये तांत्रिक समाज उनका चिर कृतज्ञ रहेगा । किंतु दुःखकी बात है कि हमारे पितृव्यजी इस ग्रंथके प्रकाशनके पूर्व ही अपनी जीवनयात्रा समाप्तकर ब्रह्ममें लीन हो गये ।

यद्यपि कलियुगी जीव इस विद्याकी सिद्धि कर सकते हैं, किंतु जिस प्रकार करना चाहते हैं, वैसे यह विद्या सिद्धिप्रदान नहीं कर सकती । पृथ्वी निर्वीर्य नहीं है, आज भी यदि पूर्ण विधिसे अनुष्ठान किया जाय तो अवश्य ही सिद्धि प्राप्त हो सकती है ।

पूर्वकालमें जितने ग्रंथ मंत्र (यंत्र-तंत्र) विद्याके मिलते थे, आज वे अदृश्य हो रहे हैं, किंतु बड़े आनंदकी बात है कि ऐसे समयमें भी यंत्र-मंत्र तथा तंत्र ग्रंथोंके प्रकाशित करनेकी रुचि फिर मनुष्योंके हृदयोंमें लहराने लगी है ।

मंत्र इत्यादिके प्रयोगोंकी सिद्धि कहीं नहीं गई है, किंतु सिद्धिकी अभि-लाषा रखनेवाले ही नहीं हैं । जो मनुष्य मंत्र ( तंत्र-यंत्र ) विद्याको सीखना चाहें वे प्रथम सद्गुरुकी खोज करें। खोज करनेपर क्या नहीं मिलता है ? सच्चे-गुरुके मिल जानेपर उनसे यथाविधि दीक्षा लें और उनके बताये मार्गका अनु-सरण करें तो फिर सिद्धि प्राप्त कर लेना कुछ कठिन नहीं है ।

अन्त में साधकगणोंसे हमारी विनम्र प्रार्थना यही है कि, कदाचित् यथा-विधि प्रयोग करने पर भी आपको सिद्धि प्राप्त न हो तो यह दोष शास्त्रका न समझकर अपना ही समझिये और दोबारा सावधानीके साथ कार्यमें प्रवृत्त

होइये, तो आपकी मनःकामना अवश्य फलीभूत होगी, ऐसा मेरा दृढ विश्वास है ।

इस ग्रंथका पूर्ण संशोधनकर अनेक क्लिष्ट श्लोकों और पदोंको सरल तथा स्पष्टकर तांत्रिक प्रेमियोंके लिये इसे और भी परमोपयोगी बना दिया है ।

यदि मंत्र-यंत्र-तंत्र-प्रेमी प्रिय पाठक, ग्राहक, अनुग्राहक इसका आदर कर एक-एक प्रति अपने पास रक्खें तो हम अपने विशेष उद्योग तथा अनुवादक के परिश्रमको सफल समझेंगे ।

यदि इसमें कहीं कोई त्रुटि नरधर्मानुसार रह गयी हो तो पाठक महाशय उसको क्षमा करते हुए सूचना देनेकी कृपा करें। पुनरावृत्तिमें उसका सुधार कर दिया जायगा ।

इसके लिये उदारचेता "श्रीलक्ष्मीवेंकटेश्वर" प्रेसाध्यक्ष सर्वगुणसंपन्न परमोदार रावसाहब श्रीमान सेठ रंगनाथजी तथा सेठ श्री श्रीनिवासजीको अनेकानेक हार्दिक धन्यवाद है कि, जिन्होंने इस पुस्तकके प्रकाशन तथा इसके सर्वांगसुन्दर बनानेमें कोई बात उठा नहीं रक्खी है। अतः उनके इस अद्वितीय उत्साहकी हम अत्यंत सराहना करते हैं।

चिरपरिचित
**जगदीशप्रसाद मिश्र**
मुरादाबाद

श्रीः

# यन्त्रचिन्तामणेर्विषयानुक्रमणिका

इति अनुक्रमणिका समाप्ता

श्रीः

# यन्त्रचिन्तामणिः

## भाषाटीकोपेतः

मङ्गलाचरणम्

यं ध्यायन्ति सुरासुराश्च निखिला यक्षाः पिशाचोरगा राजानश्च तथा मुनीन्द्रनिवहाः सर्वार्थसंसिद्धये। भक्तानां वरदाभयप्रदकरं पाशाङ्कुशालंकृतं चञ्चच्चामरवीज्यमानमनिशं सोऽहं श्रये शङ्करम् ॥ १ ॥ बभार दुःस्थान्मुनिपुङ्गवान्यो बुद्ध्याऽथ मन्त्रैश्च दुरासहौजाः। जाज्वल्यमानो दिशि दृश्यते यः स भार्गवो मामवताच्छरण्यः ॥ २ ॥ यस्य प्रसादाद्बलिनो भवन्ति जानन्ति दैत्या विविधां च मायाम्। यो लब्धवान् मन्त्रवरं षडङ्गं मृत्युञ्जयं देववराद्गणेशाद् ॥ ३ ॥ ग्रन्थकर्तुः प्रशस्तिः— जालन्धरे पीठवरे प्रसिद्धे प्रत्यक्षरूपा भुवि वर्तते या। गोत्रे

---

सम्पूर्ण सिद्धियोंके लिए जिन शिवजी महाराजका सुर, असुर, यक्ष, पिशाच, उरग ( सर्प ), राजा, मुनिगण आदि ध्यान करते हैं, जो भक्तोंको वर और अभय दान देते हैं, एवं पाश और अंकुशके धारण करनेवाले, जिनपर निरन्तर चँवर डुलता रहता है, उन श्रीशिवजीमहाराजका मैं बारम्बार आश्रय लेता हूँ ॥ १ ॥ प्रतापशील श्री शुक्राचार्यजी गुप्त भावसे रहनेवाले मुनिश्रेष्ठोंको मंत्रबलसे जानकर भरण करते हुए आकाश मंडलमें प्रकाशमान शरणागतोंकी रक्षा करनेवाले श्री भार्गवजी मुझ शरणमें आयेकी रक्षा करें ॥ २ ॥ जिनकी कृपासे दैत्यगण बलवान् होते और अनेक प्रकारकी मायाको जानते हैं, उन्हीं शुक्राचार्यजीने देवताओंमें श्रेष्ठ श्रीगणेशजीसे मृत्युको जीतनेवाली श्रेष्ठ-षडङ्गमंत्र विद्याको प्राप्त किया ॥ ३ ॥ प्रसिद्ध और पवित्रस्थान जालन्धर नामक नगरकी सुन्दर पुण्य भूमिमें उत्पन्न, वेदादि शास्त्रोंसे विमुख नास्तिकोंका

तस्मिन्वेदविद्याप्रवीणे योऽन्वाजैषीन्नास्तिकान्वेदबाह्यान् ॥ ४ ॥
तदन्वये पण्डितः सन्नृसिंहो ज्वालामुखीं नौमि महाप्रभावाम् । यां योगमायां परमार्थविद्यां विशेषवन्द्यां भृगुवंशजानाम् ॥ ५ ॥
तस्यात्मजोऽभूद्भुवि धर्मशीलो नाम्ना महादेव इति प्रसिद्धः । निसर्गवैरं प्रजहुः सुसत्त्वा यं प्राप्य दुष्टाहितरक्षसङ्घाः ॥ ६ ॥
तस्मादासीत्सुमतिविकसद्देवदत्तःकलावान्मान्यो राज्ञां सदसि विदुषां गद्यगङ्गाप्रवाहः । उत्कल्लोलां दिशि दिशि जनाः कीर्तिपीयूषसिन्धुं यस्याद्यापि श्रवणपुटकैः कुञ्चिताक्षाः पिबन्ति ॥ ७ ॥
गङ्गाधरस्तत्तनयो बभूव विवेकगाम्भीर्यगुणैरुदारः । संप्राप्य

---

पराजय करनेवाले षडङ्ग शास्त्रादिकोंके ज्ञाता जो उक्त[1] भार्गवजीके वंशमें कोई महान् पुरुष उत्पन्न हो हुए हैं ॥ ४ ॥ उन्हीं महात्मा भृगुवंशीके वंशमें उत्पन्न होकर मैं नृसिंह नामक पंडित महाप्रभावशालिनी श्रीज्वालामुखी देवीको प्रणाम करता हूँ । जो जगज्जननी योगमाया परम विद्या भृगुवंशियोंके विशेषकर वन्दन करनेके योग्य है ॥ ५ ॥ उन नृसिंहजीके पुत्र धर्मात्मा महादेव हुए, जिन महात्मा महादेवको प्राप्त करके जीवोंने स्वाभाविक वैर छोड़ दिया और दुष्ट अहित करनेवाले राक्षसादि भी स्वाभाविक वैरको त्यागकर प्रीति करने लगे ॥ ६ ॥ महादेवजीके पुत्र बुद्धिमान्, ६४ कलाओंमें निपुण, राजाओंके माननीय और पंडितोंकी सभामें गद्यपद्यात्मक वाणी बोलनेवाले देवदत्त हुए । जिन महात्माकी ऊंची कल्लोलवाली कीर्तिरूपी नदीके अमृतरूप रसको सम्पूर्ण दिशाओंमें आजतक भी कुञ्चिताक्ष मनुष्य श्रवणपुटोंसे पान कर रहे हैं ॥ ७ ॥ देवदत्तजीके पुत्र विवेक गंभीरतादि गुणोंसे

---

१. यहां पर नाम न लेनेके कारण यह है कि –" आत्मनाम गुरोर्नाम नामातिकृपणस्य च " अपना नाम, गुरुदेवका नाम और बड़े कृपणका नाम नहीं लेना चाहिये । शास्त्रकी इस मर्यादासे नाम नहीं लिया ।

लक्ष्मीश्च सरस्वती च यत्पादयुग्मं स्थिरतामवाप ॥ ८ ॥ दामोदरः सर्वकलाप्रवीणस्तस्मादभूच्छ्रीगणनाथ भक्तः । लब्धप्रतिष्ठो गुरुदेवभक्तो मान्यः सतां धर्मपरायणोऽयम् ॥ ९ ॥ प्रयोजनादि :— दृष्ट्वाऽनेकशिवागमांश्च बहुलांश्चालोक्य सौरागमान्देवीशास्त्रमहागमांश्च विविधानालोक्य विस्तारतः । कर्तुं वाञ्छितसंग्रहं सुमतिमान्दामोदरः स स्वयं लोकानां च हिताय यन्त्रनिकरं मन्त्रेण युक्तं स्फुटम् ॥ १० ॥ प्रेरितश्चन्द्रचूडेन स्वप्ने तु द्विजपुङ्गवः । चकार कल्पं यन्त्राणां चिन्तामणिरिति स्फुटम् ॥११॥ पुरा कैलासशिखरे नानाधातुविचित्रिते । नानाद्रुमलताकीर्णे नाना पुष्पोपशोभिते ॥ १२ ॥ अप्सरोगणसंकीर्णे सिद्धचारणसेविते । शिवभक्तैः सुरैर्दैत्यैः पन्नगैश्च

---

उदार गंगाधर हुए, जिन महात्मा गंगाधरजीके दोनों चरणकमलोंको पाकर लक्ष्मी और सरस्वतीजी स्थिर भावको प्राप्त हुईं ॥ ८ ॥ गंगाधरजीके पुत्र ६४ कलाओंमें चतुर गणेशजीके भक्त दामोदरजी उत्पन्न हुए, यह बड़े प्रतिष्ठित गुरुदेवके भक्त, भक्त पुरुषोंके माननीय और अपने धर्ममें तत्पर हुए ॥ ९ ॥ शिवोक्त, सौरोक्त, देव्युक्त प्रभृति अनेकों शास्त्रोंको विस्तारपूर्वक देखकर परम बुद्धिमान् दामोदरजी लोकोपकारके लिये स्वयं मंत्रयुक्त यंत्रोंके संग्रह करनेकी इच्छा करते रहे । स्वप्नावस्थामें श्रीशिवजी महाराजकी प्रेरणाको प्राप्तकर दामोदर पंडित इस चिन्तामणिरूपी यंत्रोंका संग्रह किया ॥ १० ॥११॥ पूर्वकालमें कैलास पर्वतकी चोटी, नाना प्रकारकी धातुओंसे विचित्र, अनेक प्रकारके वृक्ष और लताओंसे व्याप्त और अनेक प्रकारके पुष्पोंसे विराजमान ॥ १२ ॥ अप्सराओंके समूहसे शोभित, सिद्ध चारणादिकोंसे सेवित

विराजिते ।। १३ ।। योगध्यानैकनिपुणैस्तत्त्वविद्भिः सुसेविते । आयुधैश्चेतनावद्भिरुदीरितजयस्वनैः ।। १४ ।। एकनेत्रैर्द्विनेत्रैश्च त्रिनेत्रैरप्यनेककैः । एकपादैर्द्विपादैश्च त्रिपादैश्च सहस्रशः ।। १५ ।। महाक्रूरैर्महाभीमैः करालैश्च विराजिते । कम्बलाश्वतरैर्नागैर्गीतध्वनिविराजिते ।। १६ ।। इन्द्राद्यैर्लोकपालैश्च बाणाद्यैरसुरैस्तथा । दुर्वासाद्यैश्च मुनिभिः समन्तात्परिसेविते ।। १७ ।। एवंभूते च कैलासे देवदेवः स्वयंप्रभुः । ज्योतिर्मयोऽमृतमयो योगचिन्त्यः सदाशिवः ।। १८ ।। अव्यक्तो व्यक्तरूपोऽसौ यत्रास्ते तु स्वयं शिवः । विष्णुना स्तूयमानस्तु प्रहृष्टस्तु सदाशिवः ।। १९ ।। कदाचिदुपविष्टोऽयमेकान्ते परमेश्वरः । हृष्टस्तुष्टः प्रसन्नात्मा सृष्टिसंहारकारकः ।। २० ।। चिन्तामणौ

---

शिवभक्त, सुर, दैत्य और पन्नगोंसे विराजमान ।। १३ ।। योगध्यानमें चतुर, तत्त्वोंके जाननेवालोंसे निषेवित, चेतनावाले आयुधों से युक्त जयशब्दसे गुञ्जायमान थी ।। १४ ।। त्रिनेत्रवाले, दो नेत्रवाले, एक नेत्रवाले और अनेक नेत्रवाले; तीन चरणवाले, दो चरणवाले, एक चरणवाले हजारों महाक्रूर अतिभयंकर, करालकम्वल ( पशुविशेष ), अश्वतर ( खच्चर ) और हाथियोंके शब्दोंकी ध्वनिसे गरज रही थी ।। १५ ।। १६ ।। इन्द्रादि लोकपालोंसे, वाणादि असुरोंसे, दुर्वासादि मुनियोंसे सव प्रकारसे सेवित थी ।। १७ ।। ऐसे कैलासपर्वतके शिखरपर ज्योतिर्मय, अमृतमय, योगचिन्त्य सदाशिव अव्यक्त ( नहीं प्रकाशस्वरूप ) व्यक्तरूप विष्णुभगवान्से स्तुतिको प्राप्त प्रफुल्लित सदाशिव, हृष्ट, पुष्ट, प्रसन्न, आत्मा, सृष्टि और संहार करनेवाले देवताओंके देवता स्वयं प्रकाशमान श्री शंकरजी महाराज विराजमान थे ।। १८–२०।। श्रीशिवजी महाराजके मुखकमलसे निकले कल्पोंमें श्रेष्ठ सुतन्त्र

कल्पवरे सुतन्त्रे श्रीचन्द्रचूडस्य मुखाद्विनिर्गते । तस्मिन्मयाऽऽद्या किल पीठिकेयं कृताऽत्र दामोदरपण्डितेन ॥ २१ ॥

इति श्रीयन्त्रचिन्तामणौ महाकल्पे प्रत्यक्षसिद्धिप्रदे उमामहेश्वर-
संवादे दामोदरपण्डितोद्धृते प्रथमपीठिका समाप्ता ॥

---

स पातु देव्याः कबरीविलासो लास्ये लसन्त्या गिरिराजपुत्र्याः । यं पश्यतो बालमृगाङ्कमौलेः क्षणेन सर्वज्ञपदं बभूव ॥ १ ॥ एकदा देवदेवेशं दृष्ट्वा देवी शुचिस्मिता । उपगम्य शनैर्वाक्यं प्रोवाच जगदम्बिका ॥ २ ॥ श्रीदेव्युवाच । देवदेव जगन्नाथ करुणाकर शङ्कर । वर्णाश्रमाश्च धर्माश्च संदे-

---

यन्त्रचिंतामणि कल्पकी यह पूर्वपीठिका दामोदर नाम पंडितने इस ग्रंथमें इस प्रकार कल्पना की है ॥ २१ ॥

इति श्रीयन्त्रचिन्तामणौ महाकल्पे प्रत्यक्षसिद्धिप्रदे उमामहेश्वर-
सम्वादे दामोदर पंडितोद्धृते पण्डितबलदेवप्रसादजीमिश्र-
कृतभाषाटीकासहित प्रथमपीठिका समाप्ता ।

---

जिस नृत्य करती हुई गिरिराजपुत्री श्रीपार्वतीजीके कबरी ( चोटी ) विलासको देखकर श्री शंकरजी क्षणमात्रमें सर्वज्ञपदको प्राप्त हुए । (पार्वतीजीका ) वह कबरीविलास हमारी रक्षा करे ॥ १ ॥ एक समय देवताओंके देवता श्री शिवजी महाराजको देखकर जगज्जननी श्री पार्वतीजी निकट आकर कुछ हँसती हुई धीरे से बोलीं ॥ २ ॥ पार्वतीजी बोलीं –हे देव जगन्नाथ ! हे करुणासागर ! हे शिव शंकर ! हे प्रभो ! वर्ण, आश्रम, धर्म संदेह इत्यादि मैंने सब आपके मुखारविन्दसे श्रवण किये, क्योंकि आप

हाश्च महाप्रभो ।। ३ ।। कौतुकानि स्वकल्पानि पुराणादीनि वै प्रभो। श्रुतं सर्वं मया त्वत्तः सर्वज्ञोऽसि यतः स्वयम् ।। ४ ।। मन्त्राणां विनियोगस्तु यन्त्राणां निर्णयस्तथा। आचारभेदा ये लोके योगाभ्यासः सुदुर्लभः ।। ५ ।। सुदुर्लभतरं ज्ञानं यज्ञकाण्डः सुदुर्लभः। अनेकमन्त्रयोगो वै वेदोक्तोऽपि हि दृश्यते ।। ६ ।। तथैवागमभेदेषु उदितो हि न संशयः। एवं द्विजाश्च मन्त्रज्ञा दृश्यन्ते क्लेशभागिनः ।। ७ ।। पाखण्डिभिः पराभूता नास्तिकैर्वेदनिन्दकैः ।। विना मन्त्रैर्जपैर्होमैरल्पक्लेशेन च प्रभो ।। ८ ।। तत्क्षणाज्जायते सिद्धिः सुसिद्धा सर्वकामदा। मारणोच्चाटनाकृष्टे विद्वेषे स्तम्भने तथा ।। ९ ।। अभिचारेषु सर्वेषु काम्यार्थेषु च सर्वदा। विवादे च विषादे च रणे वैरिजये तथा ।। १० ।। एतत्सर्वं यथा देव सिध्यते साधकस्य हि। विचार्य देवदेवेश रहस्यं परमं वद ।। ११ ।। श्रीशिव उवाच ।। वेदाचारो मया प्रोक्त ऋषीणां तु महात्मनाम्। शिवधर्मस्तु

---

सर्वज्ञ हैं ।। ३ ।। ४ ।। मंत्रोंके विनियोग, यंत्रोंका निर्णय, आचार भेद, कठिनतासे प्राप्त होने वाला योगाभ्यास और अनेक जो वैदिक मन्त्र योग दृष्टिमें आते हैं ।। ५ ।। ६ ।। तथा आगम भेदसे सभीका आपने वर्णन किया है इन सव विपयोंके जाननेवाले द्विजाति वेदके निन्दक नास्तिकोंसे पराजित होकर दुःख भोगते हैं ।। ७ ।। अतः हे प्रभो ! विनाही मन्त्र, जप, होम, इत्यादिके किये सुखपूर्वक साधक को क्षणकालमें सुप्रसिद्ध सम्पूर्ण कामनाओंकी देनेवाली सिद्धि प्राप्त हो जाय ।। ८ ।। और मारण, आकर्षण, स्तम्भन आदि सव प्रकारके अभिचार तथा काम्य अर्थ विवाद, विषाद, संग्राममें वैरीकी जय इत्यादि प्रयोग साधकको शीघ्रही सिद्ध हो जाय ।।९।। १० ।। हे देवदेवेश ! विचारकर उस परमरहस्यको प्रकाशित करो ।। ११ ।। श्री शिवजी बोले—महात्मा ऋषियोंका वेदाचार

मुक्तानां वैष्णवानां तु वैष्णवः ।। १२ ।। सौरं साङ्ख्यं मया प्रोक्तं बहूनां सिद्धिमिच्छताम् । शाक्तं च बहुधा प्रोक्तं भैरवं बहुधा प्रिये ।। १३ ।। धर्मकामार्थमोक्षाणां ज्ञानं चैव प्रकाशितम् । रहस्यं गोपितं भद्रे सर्वत्रापि न संशयः ।। १४ ।। रहस्यहीनो मन्त्रस्तु ध्यानेनाऽपि विशेषतः । न सिध्यति वरारोहे कल्पकोटिशतैरपि ।। १५ ।। श्रीदेव्युवाच ।। प्रसादं कुरु देवेश सुखोपायं वदस्व मे । सुरहस्यं सुबोधं च सद्यः प्रत्ययकारकम् ।। १६ ।। विना होमेन जाप्येन पुरश्चरणसेवया । कलौ तु सिद्ध्यते देव तथोपायं वदस्व मे ।। १७ ।। श्रीशिव उवाच ।। साधु साधु महाप्राज्ञे लोकानां हितकारिके । इदमित्थं न केनापि पृष्टोऽहं पद्मलोचने ।। १८ ।। शृणुष्वैकाग्रचित्ता त्वं रहस्यं क्षणसिद्धि-

---

मैंने कहा, मुक्त पुरुषोंका शिवधर्म कहा और वैष्णवोंका वैष्णव धर्म कहा ।। १२ ।। सिद्धिकी इच्छा करनेवालोंके निमित्त सौर और सांख्य योग कहा, हे प्रिये ! शाक्त और अनेक प्रकारके भैरव कहे ।। १३ ।। धर्म, काम, अर्थ, मोक्षका ज्ञान भी प्रकाशित किया । हे भद्रे ! रहस्यको तो सदा निस्सन्देह सब स्थानोंमें गुप्तही रखना चाहिये ।। १४ ।। हे वरारोहे ! विशेष ध्यान करनेपर भी रहस्यहीन मंत्र अनेकों उपाय करनेसे भी सिद्ध नहीं होता है ।। १५ ।। श्री पार्वतीजी बोलीं– हे देवेश ! मेरे ऊपर कृपाकर, सुखपूर्वक जानने योग्य शीघ्र विश्वासके देनेवाले रहस्यको सुखपूर्वक कहो ।। १६ ।। हे देव ! विना तप, जप, होम इत्यादि पुरश्चरणोंके किये कलियुगमें सिद्ध होनेवाले उपायको कहो ।। १७ ।। श्रीशिवजी बोले–हे महाप्राज्ञे ! हे लोकोंका हित करनेवाली ! तुमने बड़ा उत्तम प्रश्न किया है । हे कमलनयने ! आजतक मुझसे इस प्रकार किसीने नहीं पूछा ।। १८ ।। अब तुम एकाग्रचित्त हो शीघ्र सिद्धि

दम्। कल्पं चिन्तामणिं नाम गुह्याद्गुह्यतरं महत् ॥ १९ ॥ सर्वाङ्गमस्य सारं च मन्त्राणां सारमुत्तमम् । अथर्वणस्यवेदस्य सारात्सारतरं परम् ॥ २० ॥ अस्मिन्कल्पे भविष्यन्ति चिन्तामणिमये शुभे । यन्त्राणि बहुधा देवि काम्यकर्मकराणि च ॥ २१॥ एतत्कल्पं सदा यस्य लिखितं विद्यते गृहे । संपूज्यते प्रतिदिनं प्रभावं तस्य वै शृणु ॥ २२ ॥ अल्पमृत्युभयं नास्ति नास्ति चौरभयं तथा । भूतप्रेतपिशाचानां प्रभावो नैव जायते ॥ २३ ॥ अन्यस्य कपटं नूनं न सिध्यति कदाचन । अविश्वासो न कर्तव्यः साधकेन वरानने ॥ २४ ॥ अभिचारो भवेत्कल्पे ह्यविश्वासान्न संशयः । संशयेन कृतं यन्त्रं विपरीतं प्रजायते ॥ २५ ॥ यन्त्रलेखनविधिः– स्नानं कृत्वा शुचिर्भूत्वा पूजयेत्कुलदेवताम् । लेखनीयं प्रयत्नेन एकान्ते यन्त्रमुत्तमम्

---

देनेवाले गुप्तसे गुप्त अतिश्रेष्ठ चिन्तामणि कल्पको श्रवण करो ॥ १९ ॥ सम्पूर्ण शास्त्रोंके सारभूत और मंत्रोंके उत्तम साररूप अथर्वण वेदके अति सारयुक्त इस चिन्तामणि नाम कल्पमें काम्य कर्मके करनेवाले अनेकों यंत्र हैं ॥ २० ॥ २१ ॥ यह लिखित कल्प सदा जिसके स्थानमें प्रतिदिन पूजित होता है, उसके प्रतापको सुनो ॥ २२ ॥ अल्प मृत्युका भय, चोरका भय, भूत प्रेत पिशाच इत्यादिकोंका द्वारा उपद्रव उनके यहाँ नहीं होता ॥ २३ ॥ और अन्य किसी जीवका किया हुआ कपट भी उस स्थानपर नहीं चलता है ॥ २४ ॥ हे वरानने ! साधकको अविश्वास न करना चाहिये, कल्पमें अविश्वास करनेसे निस्सन्देह अभिचार हो जाता है और संदेह पूर्वक किया हुआ विपरीत ( उल्टा ) हो जाता है ॥ २५ ॥ स्नान कर पवित्र हो शुद्ध मनसे कुलदेवताका पूजन करे, फिर

॥ २६ ॥ यस्य कस्य प्रयोगस्य विधिरेष प्रकीर्तितः। दिनत्रयं प्रकुर्वीत पूजाभोगविधानतः ॥ २७ ॥ त्रिरात्रं भूमिशायी स्याद् ब्रह्मचर्यरतः शुचिः। त्रिदिनाज्जायते स्वप्नं साधकस्य वरानने ॥ २८ ॥ सिद्धादिः—सिद्धं साध्यमरिं चैव सुसिद्धमथवा ध्रुवम्। अवश्यं वदति स्वप्ने मन्त्राधिष्ठानदेवता ॥ २९ ॥ यदा न जायते स्वप्नं तदाऽसाध्यं विनिर्दिशेत्। नो चेद्यथा श्रुतं स्वप्ने तत्तथैव विनिर्दिशेत् ॥ ३० ॥ श्रुत्वा देवमुखात्स्वप्ने फलसिद्धि विधानतः। यदाऽनिवारितः स्वप्ने तदा तद्यन्त्रमुत्तमम् ॥ ३१ ॥ एवं विलिख्य यः कुर्यात्सिद्धिरेव प्रकीर्तिता। अत एव मयोक्तानि यन्त्राणि सुबहून्यपि ॥ ३२ ॥ येन मन्त्रेण संसिद्धिर्येषां येषां प्रजायते। तेन तेन हि तद्ग्राह्यं निषिद्धं तु परित्यजेत् ॥ ३३ ॥ विधिरेष प्रसिद्धोऽस्ति यन्त्राणां भूतले कलौ। मन्त्रकोष्ठे तु

---

एकान्तमें उत्तम यंत्रको लिखे ॥ २६ ॥ सम्पूर्ण प्रयोगोंकी विधि यह कही कि तीन दिन विधि-विधानसे पूजा करे। ब्रह्मचर्य्यको धारणकर, शुद्ध अंतःकरण हो, तीन दिनतक भूमिमें शयन करे। हे वरानने! तीन दिनके भीतरही साधकको स्वप्न होता है ॥२७॥ २८ ॥ सिद्ध, साध्य, अरिभाव तथा सुसिद्ध इत्यादि लक्षणोंको अधिष्ठातृ देवता स्वयं प्रकाश कर देता है ॥ २९ ॥ यदि स्वप्न न हो तो प्रयोगको असिद्ध समझे। अनिवारित ( नहीं निषेध किया हुआ ) साधन जैसा कुछ स्वप्नमें मुखसे श्रवण करे उस कथनके अनुसार फलसिद्धिको विधानपूर्वक मन्त्रमें लिखकर आरंभ करनेसे निश्चय सिद्धिको प्राप्त करेगा इस कारण मैंने बहुतसे यंत्र कहे हैं ॥३०–३२॥ जिन-जिन मंत्रोंसे जिन-जिन मंत्रोंकी सिद्धि कही है उन-उन मंत्रोंको ग्रहण करना चाहिये। निषिद्ध विधिको त्याग देना उचित है, कलियुगमें ऐसी ही यंत्रोंकी विधि प्रसिद्ध है। सिद्ध

पश्यन्ति सिद्धसाध्यादि साधकाः ।। ३४ ।। न तेषां जायते सिद्धिः कलिदोषात्कदाचन । न चैकसाधको लोके नैकप्रकृतिको जनः ।। ३५ ।। न चैकराशिनक्षत्रं न चैका कुल-देवता । यन्त्रं बीजं तथा मन्त्रं चतुर्धा भवति प्रिये ।। ३६ ।। नवैकपञ्चमे सिद्धः साध्यःषड्दशयुग्मके । त्रिसप्तरुद्रे सुसिद्धो वेदाष्टद्वादशो रिपुः ।। ३७ ।। सिद्धसाध्यावरिश्चेति सुसिद्धस्तु तथा परः । सिद्धः सिध्यति कालेन साध्यः सिद्धयति वा न वा ।। ३८ ।। अरिर्निकृन्तते मूलं सुसिद्धस्तत्क्षणार्थदः । तस्माद्दैववशाद्राशिं कालं स्वप्नं महोदयम् ।। ३९ ।। साधकस्य मनोभावं सम्यग् ज्ञात्वा समाचरेत् ।। ४० ।। एतद्रहस्यं परमं समी-

---

साध्य आदि साधकलोग, मंत्रकोष्ठकको देखते हैं ।। ३३ ।। ३४ ।। अतः उनको कलिदोषसे किसी प्रकार सिद्धि नहीं होती, न तो लोकमें एक साधक है और न एक प्रकृतिके मनुष्य हैं, न एक राशि है और न एक नक्षत्र है और न एक कुलदेवता है किन्तु अनेकों हैं ।। ३५ ।। हे प्रिये ! यंत्रबीज तथा मन्त्र चार प्रकारके हैं–सिद्ध, साध्य, अरि और सुसिद्ध ।। ३६ ।। नौ, एक, पाँचमें सिद्ध, छः दश दोमें साध्य, तीन सात ग्यारहमें सुसिद्ध और चार आठ बारहवींमें रिपुसंज्ञक होते हैं । अर्थात् अपनी राशिसे मंत्रकी या यन्त्रराशि यदि नौ, एकपाँचवीं हो तो सिद्ध, छठी दशवीं दूसरीमें साध्य, तीसरी सातवीं ग्यारहवींमें सुसिद्ध कौर चौथी आठवीं बारहवींमें शत्रु होता है ।। ३७ ।। सिद्ध तो कुछ कालमें सिद्ध होता है । साध्य सिद्ध भी होता है और नहीं भी होता, अरि मूलको काटता है सुसिद्ध तत्काल फलको देता है इस कारण राशि काल, स्वप्न, और साधनके मनोगत अभिप्रायको भली प्रकार जानकर क्रिया आरंभ करनी चाहिये ।। ३८–४० ।। मन्त्र-यन्त्रोंकी सिद्धिका देनेवाला यह परम पवित्र रहस्य

रितं मन्त्रस्य यन्त्रस्य च सिद्धिदायकम्। एतद्विदित्वाऽखिल-
सिद्धिभाजनं भवन्तु सर्वे भुवि साधकाः सदा ।। ४१ ।। चिन्ता-
मणौ कल्पवरे सुगोप्ये श्रीचन्द्रचूडस्य नियोगतो हि। यन्त्रा-
दिसाध्याङ्गमयीं हि पीठिकां चकार दामोदर विप्रवर्यः।। ४२ ।।

इति श्रीयन्त्रचिन्तामणौ प्रत्यक्षसिद्धिप्रदे उमामहेश्वरसंवादे-
द्वितीयपीठिका समाप्ता

अथ वश्याधिकारः

एको देवः स जयति शिवः सर्वदुःखान्तकारी प्रादाच्चक्रं नयनकमलेनार्चितो विष्णुना यः । यः शृङ्गारी गिरीशतनया दत्तदेहार्द्धभागो लोकानां यो हवनविधिकृत्कालकूटं दधार।। १ ।। राज्ञां वश्यकराणि दुष्टपुरुषस्त्रीणां जनानां तथा तान्युद्धृत्य महागमाच्च बहुधा यन्त्राणि बीजानि च। अस्मिन्कल्पवरे क्रमेण

---

कहा गया, इस रहस्यको जानकर सम्पूर्ण मनुष्य भूमंडलमें सिद्धि-
भावके पात्र होंगे ।। ४१ ।। इस प्रकार शिवजीकी आज्ञाको स्वी-
कारकर दामोदरजी सुगोप्य चिन्तामणि यन्त्रको और यन्त्रादिकों
की सिद्धिको विधान पूर्वक द्वितीय पीठिकामें कहते हैं ।। ४२ ।।

इति श्रीयन्त्रचिन्तामणौप्रत्यक्षसिद्धिप्रदे उमामहेश्वरसम्वांदे
द्वितीयपीठिका—समाप्ता ।

---

सम्पूर्ण दुःखोंके नाश करनेवाले, नयनकमलसे पूजित, विष्णु भगवान्को चक्रके देनेवाले, शृङ्गार क्रियामें निपुण, गिरिराजकी पुत्री श्रीपार्वतीजीको अर्द्धाङ्गमें धारण करनेवाले और संसारको हवन करनेवाले कालकूटके पान करलनेवाले श्रीशंकरजीकी जय हो ।।१।। अव नृप, दुष्ट मनुष्य, स्त्री इत्यादिकोंको वश्यकारण यन्त्रों तथा

विविधान् गङ्गाधरस्यात्मजो नित्यं सत्यमतिः प्रवक्ष्यति तरां दामोदरः साम्प्रतम् ।। २ ।। श्रीशिव उवाच ।। राजवश्यं महायन्त्रं श्रृणु देवि सुशोभितम् ।। कांस्यभाजनमानीय शुद्धं भस्मादिभिः कृतम् ।। ३ ।। जातीकाष्ठेन विलिखेद्रोचनाचन्दनेन च। साध्यनाम लिखेन्मध्ये वर्तुलं वेष्टयेत्ततः ।। ४ ।। तस्योपरि दलान्यष्टौ वकारांस्तत्र विन्यसेत्। ततस्तद्वेष्टयेत् सम्यग्वर्तुलं पूर्ववत् प्रिये ।। ५ ।। तस्योपरि प्रकुर्वीत पद्मं षोडशपत्रकम्। अकारादिस्वरा लेख्या दले प्रत्येकतः क्रमात् ।। ६ ।। ततस्तद्वेष्टयेत्सम्यग्रेखाभिस्तिसृभिस्ततः । मल्लिकाजातिकुसुमैः सिताम्भोजैः प्रपूजयेत् ।। ७ ।। अन्यैश्च श्वेतकुसुमैः सुगन्धैः श्वेतकर्पटैः। संपूज्य यंत्रराजं तं महा-

---

वीजोंको शास्त्रोंसे उद्धारकर विधिपूर्वक इस चिन्तामणि कल्पमें गंगाधरजीके पुत्र दामोदरजी वर्णन करेंगे ।। २ ।। श्री शिवजी बोले– हे देवि ! राजवश्यकारक महायन्त्रको सुनो, कांसीके पात्रको लाकर भस्म गोमय इत्यादिसे शुद्ध करे ।।३।। फिर जाती वृक्षकी लकड़ी की कलम बनाकर गोरोचन और चन्दनसे लिखे, मध्यमें साध्यके नामको लिखे फिर गोलाकार खींचे उस गोलाकारके ऊपर अष्टदल कमल बनाकर " व " अक्षर उनके भीतर भर देवे, फिर एक और कमल दलके ऊपर गोलाकार चिह्न लिखे ।। ४ ।। ५ ।। उसके ऊपरभी पूर्ववत् सोलह दल कमल बनाये, हरेक कमलको क्रमानुसार अकारादि वर्णोंसे पूर्ण करदे ।। ६ ।। फिर तीन रेखा उस सोलह कमल दलके ऊपर भी खींचे, तत्पश्चात् मालती, चमेली, श्वेत कमल इत्यादि सुगंधित द्रव्योंसे पूजन करे ।। ७ ।। अन्य सुगंधित द्रव्योंसे तथा श्वेत पुष्पोंसे इस यन्त्रकी विधिपूर्वक पूजा करे, क्योंकि

मोहनसंज्ञकम् ॥ ८ ॥ एवं सप्तदिनं कृत्वा त्रिलोहैर्वेष्टयेत्ततः। यो धारयेत्तं शिरसि बाहुमूले गलेऽथवा ॥ ९ ॥ योषिद्वा पुरुषो वाऽपि कृतनिश्चयसंयुतः। किंकरा इव ते सर्वे वशीभूताः सदैव हि ॥ १० ॥

महामोहनयन्त्रम्




इति श्रीयन्त्रचिन्तामणौ महाकल्पे प्रत्यक्षसिद्धिप्रदे उमामहेश्वरसंवादे तृतीयपीठिकायां वशीकरणाधिकारे दामोदरपण्डितोद्धृते महामोहनं नाम प्रथमं यन्त्रम् ॥ १ ॥

---

महामोहन नामक यह यन्त्र है ॥ ८ ॥ इस प्रकार सात दिनतक पूजनकर त्रिलोह (सोना, चांदी, तांवा,) में बंदकर अर्थात् त्रिलोह के तावीजमें बंदकरके शिर, वाहुमूल, ( दंड ) वा गलेमें धारण करे ॥ ९ ॥ विश्वासपूर्वक स्त्री वा पुरुषके धारण करनेसे सब किंकर के समान उसके वशीभूत हो जायेंगे ॥ १० ॥

इति श्रीयंत्रचिन्तामणौ महाकल्पे प्रत्यक्षसिद्धिप्रदे उमामहेश्वरसम्वादे दामोदर पंडितोद्धृते वलदेवप्रसादजी मिश्रकृतभाषाटीकासहिते तृतीयपीठिकायां वशीकरणाधिकारे महामोहनं नाम प्रथमं यंत्रम् ॥ १ ॥

श्रीशिव उवाच-अतः परं प्रवक्ष्यामि यन्त्रं वै बीजसंपुटम् । राजवश्यकरं श्रेष्ठं जनवश्यकरं तथा ॥ १ ॥ एकपंक्तौ समालेख्यं ह्लींकाराणां चतुष्टयम् । ह्लींकारपुटितं पश्चात्साध्यनाम लिखेदधः ॥२॥ अधश्च चतुरो बीजान् ह्लींकारांश्च पुनः स्तथा ॥ रेखाद्वयं चतुष्कोणं भूर्जपत्रे लिखेद्बुधः ॥ ३ ॥ रोचनाकुङ्कुमेनैव श्रीखण्डेन तथैव च। अनामिकारक्तमिश्रं लिखेद्यन्त्रं सुशोभनम् ॥ ४ ॥ एतद्यन्त्रं तदा कुर्याद्यदा क्रुद्धो नराधिपः। वाञ्छते निगडैर्बद्धुं सर्वस्वं वाऽपि नाशितुम् ॥ ५ ॥

बीजसंपुटं यन्त्रम्




तदा तद्यन्त्रराजं तु संपूज्य विधिवत्स्वयम् । नानापुष्पैः सुनैवेद्यैर्गन्धैश्च विविधैः शुभैः ॥६॥ यथाशक्त्या तु संभोज्याः कुमार्यो ब्राह्मणास्तथा । योगिन्यश्च सुवासिन्यो नमस्कृत्य सुनिश्चितम् ॥ ७ ॥

---

श्री शिवजी बोले–राजाओं तथा लोगोंके वश्यकारक बीजसे संपुटित परमश्रेष्ठ यंत्रको कहता हूं ॥ १ ॥ गोरोचन, केशर, लालचंदन अनामिका ( कन उंगलीके छोरेकी उंगली ) का रुधिर इनसब द्रव्योंको एकत्रितकर भोजपत्रके ऊपर दो रेखायुक्त चतुष्कोण यंत्र लिख उस यंत्रके बीचमें तीन रेखा कल्पना कर प्रथम पंक्तिमें चार 'ह्लीं' वर्ण लिखे, दूसरी पंक्तिमें ह्लीं कारसे पुटित साध्यके नामको लिखे तत्पश्चात् तृतीय पंक्तिमें फिर चार 'ह्लीं' लिखे अर्थात् १० ह्लींकार वर्ण और एक साध्यका नाम लिखे ॥ २–४ ॥ इस यंत्रको उस समय लिखे, जिस समय राजा अतिक्रुद्ध होकर सम्पूर्ण धनादिक लेनेकी इच्छा करे अथवा कारागार में भेजने की इच्छा करे ॥ ५ ॥ तब अनेक प्रकारके पुष्प नैवेद्य इत्यादि शुभद्रव्योंसे यंत्रराजका पूजन करे ॥ ६ ॥ बाद में कुमारी, ब्राह्मण,

तद्यन्त्रं मुष्टिमावध्य गच्छेद्वै राजमन्दिरम् । तत्कोपं शमयत्याशु वशीकरणमुत्तमम् ।। प्रसादस्तत्क्षणाद्देवि जायते नात्र संशयः ।।८।।

इति यन्त्र० म. क. उ. सं. तृ. पी. व. कोपशमनं वीजसंपुटं नाम द्वितीयं यंत्रम् ।। २ ।।

श्रीशिव उवाच ।। अतः परं प्रवक्ष्यामि स्वामिवश्यं मनोहरम् । य इच्छेत्स्वामिनं कर्तुं यावज्जीवं हि मानवः ।। १ ।। तिर्यग्रेखाद्वयं कुर्याद्दीर्घं दक्षिणे चोत्तरे । अन्ते तु कर्णिकां कुर्याद्दाक्षणे चोत्तरे पुनः ।। २ ।। प्रणवं च तथा श्रीं च साध्यनाम तथैव च । तदन्ते श्रीं च प्रणवं लिखेन्मध्ये तु साधकः ।। ३ ।। उपर्यपि दलांस्त्रींश्च अधोभागे त्रयं तथा । दक्षिणोत्तरपूर्वं च

---

योगिनी, सुवासिनी इनको निश्चय पूर्वक-नमस्कारकर भोजन कराये ।। ७ ।। फिर यंत्रराजको मुठ्ठीमें दबाकर राजभवनमें जानेसे साध्य व्यक्तिका क्रोध तत्क्षण शांत होगा और मन में प्रसन्नता होगी, यह उत्तम वशीकरण है ।। ८ ।।

इति श्रीयंत्रचिन्तामणौ महाकल्पे उमामहेश्वरसंवादे भाषाटीकासहिते तृतीयपीठिकायां वशीकरणाधिकारे कोप शमनं बीजसम्पुटं नाम द्वितीयं यन्त्रम् ।। २ ।।

---

श्री शिवजी बोले:– अब स्वामी वश्यकारक मनोहर यन्त्र कहता हूं जिसका प्रयोग करनेसे जीवन पर्यन्त स्वामी वश्य होता है ।। १ ।। दक्षिण उत्तर वृद्धि तिरछी दो रेखाकर उनके दक्षिण उत्तर भागमें दो कर्णिका निर्माणकर ऊर्ध्व भाग तथा अधोभागमें साध्य व्यक्तिके नामको लिखे फिर श्रीं और ओंकारको लिखकर कर्णिका तथा वीजके दलके विसर्गसहित क्षकार अक्षर लिखकर बाकी स्थानोंमे

यावज्जीवं स्वामिवश्यकरं यन्त्रम्




दलेषु विलिखेत्क्रमात् ।।४।। क्षकाराः सविसर्गान्ताः कोणे श्रीङ्कारबीजकाः । एवं लिखित्वा तद्यन्त्रं रोचनाभूर्जपत्रके ।।५।। शरावसंपुटे क्षिप्त्वा पुटयेदग्निना ततः । उद्धृत्य स्वाङ्गशीतं च यन्त्रभस्म पिबेन्नरः ।। ६ ।। यावज्जीवं भवेत्तस्य स वश्यो नात्र संशयः । तृतीयं तु समाख्यातं स्वामिवश्यकरं परम् ।। ७ ।।

इति श्रीयन्त्रचिन्तामणौ० उमाम० सं० तृतीयपीठिकायां वशीकरणाधिकारे दामोदरपण्डितोद्धृते यावज्जीवं स्वामिवश्यकरं नाम तृतीयं यन्त्रम् ।। ३ ।।

---

श्रीं इस अक्षरको लिखे ।। २–४ ।। इस प्रकार उक्त यंत्रको गोरोचनसे भोजपत्रपर लिखकर सरय्योंमें बंदकर अग्निमें पुटित करे जब वह ठंडा हो जाय तब उसको खोलकर यंत्रराजकी भस्मको पान करे, इस प्रयोगके करनेसे साध्यव्यक्ति निस्सन्देह जीवनपर्यंत वशीभूत रहता है । यह तीसरा स्वामीको वशमें करनेवाला यंत्र कहा ।। ६–७ ।।

इति श्रीमंत्रचिन्तामणौ महाकल्पे उमामहेश्वरसम्वादे ब० कृ० भाषाटीकासहिते तृतीयपीठिकायां वशीकरणाधिकारे यावज्जीवं स्वामिवश्यकरं नाम तृतीयंत्रम् ।।३।।

श्रीशिव उवाच ।। यदा कस्यापि केनापि कार्यं निर्णाशितं भवेत् । तदा महाभियोगेन दिव्यं कोऽपि प्रकारयेत् ।। १ ।। तदा तन्मोहनार्थाय कुर्याद्दिव्यं विचक्षणः । रोचनाकुङ्कुमेनैव षट्कोणं भूर्जपत्रके ।। २ ।। कोणे कोणे तु ह्लींकारं मध्यदेशे लिखेन्नरः । कोणान्तराले ह्लींकारान्विलिखेत्तु षडेव हि ।। ३ ।। साध्यनाम लिखेन्मध्ये चतुर्ह्लींकार संपुटम् । उपर्यधः पूर्वतोऽन्ते ह्लींकारांश्चतुरो लिखेत् ।। ४ ।। शरावसम्पुटे क्षिप्त्वा पूजयेद्भक्ति भावतः । द्वितीयेऽह्नि तदाकृष्य यन्त्र-राजं सुपूजितम् ।। ५ ।। दिव्यकाले शिखायां तु बद्ध्वा यन्त्रं प्रयत्नतः । मौनस्थश्चिन्तयेत्कालं फलं वेगेन

दिव्यस्तंभनयन्त्रम्




---

शिवजी बोले—जब कि किसी पुरुषने किसीके कार्यको विनाशित किया हो तब उस पुरुषके मोहनार्थ गोरोचन, कुंकुम इन दो वस्तुओं से भोजपत्रपर षट्कोण दिव्ययंत्र लिखे ।। १ ।। तत्पश्चात् पूर्व और पश्चिम इन दो कोणोंमें ह्लींकाराक्षर लिखे, इनके अन्तरालमें ६ ह्लींकाराक्षर और लिखे एवं आठ ह्लींकार हुए । पुनः षट्कोण यंत्रके भीतरके भागमें ह्लींकाराक्षर संपुटित साध्य मनुष्यके नामाक्षर लिख अन्य चार कोणोंको भी ४ ह्लींकाराक्षरसे वेष्टितकर दिव्य यन्त्रराजको पूर्ण करे । एवं सब १६ ह्लींकाराक्षर हुए ।। २-४ ।। इस प्रकार यंत्रको बनाकर शराव (सरइया) सम्पुटमें रखकर भक्तिभावसे पूजनकर दूसरे दिन शरावमेंसे निकाल कर श्रेष्ठ मुहूर्त्तमें यत्नपूर्वक शिखामें बाँधे फिर मौन हो काल और

**मानवः ।। ६ ।। न तदाऽस्य भयं किंचिद्यन्त्रराजप्रसादतः । दिव्यस्तम्भो भवेन्नूनं स लोके साध्यतामियात् ।। ७ ।।**

इति श्रीयन्त्रचिन्तामणौ० दिव्यस्तम्भनं नाम चतुर्थं यन्त्रम् ।।४।

**श्रीशिव उवाच ।। यदा कस्योपरि क्रुद्धो राजा वाञ्छति मारितुम् । तदा तन्मोहनार्थाय दुष्टनिग्रहणाय च ।। १ ।। रोचनाकुंकुमेनैव लिखेद्यन्त्रं तु भूर्जके । ह्रीं सश्च साध्यनाम च ह्यन्ते ह्रीं सस्तथैव च ।। २ ।। पश्चात्तद्वेष्टयेत्सम्यक् चतुष्कोणे तु रेखया । उपर्यधो दलांस्त्रींस्त्रीन्कोणे कोणे लिखेद्बुधः ।। ३ ।। ह्रींकारं च सकारं च सकारं ह्रीं तथैव च । एवं दलेषु प्रत्येकं**

---

फलका चिन्तन करे ।। ५ ।। ६ ।। तो इस साधक को किसी समय भी किसीसे भय न होगा किन्तु दिव्यस्तंभन होकर लोकमें साध्य भावको प्राप्त होगा ।। ७ ।।

इति श्रीयन्त्रचिन्तामणौ महाकल्पे प्रत्यक्षसिद्धिप्रदे उमा-
महेश्वरसम्वादे पं० बलदेवप्रसादमिश्रकृतभाषाटीकासहिते
तृतीयपीठिकायां वशीकरणाधिकारे दिव्यस्तंभनं नाम
चतुर्थं यन्त्रम् ।। ४ ।।

---

श्रीशिवजी बोले—जब कि, किसी समय किसीके ऊपर राजा क्रुद्ध होकर उसको मारनेकी इच्छा करे तब राजाके मोहन तथा दुष्ट राजानुयायी पुरुषोंके निग्रहके लिए गोरोचन और कुंकुमसे भोजपत्रपर इस प्रकार यन्त्रको लिखे ।। १ ।। कि, चौकोरलम्बी रेखा खींचकर कर्णिका युक्तकर ऊपर नीचेके भागमें तीन दल स्थापितकर ह्रीं सः सः ह्रीं इस प्रकार प्रत्येक दलके भीतर उक्त चार बीजोंको लिखकर रेखाके मध्यभागमें ह्रीं सः इन दो बीजोंसे पुटितकर साध्यव्यक्तिका नामाक्षर लिखे, शरावमें संपुटितकर

राजमोहन, दुष्टमुखस्तम्भनं यन्त्रम्




लिखेद्बीज चतुष्टयम् ॥ ४ ॥ शरावसंपुटे क्षिप्त्वा संपूज्य च विधानतः। दुष्टानां च मुखस्तम्भः स वश्यो भवति क्षणात्॥५॥ राजकोपहरं नाम दुष्टमोहनकं परम्। एवं सप्तदिनं कार्यं संसिध्यति न संशयः॥ ६ ॥

इति श्रीयन्त्रचिन्तामणौ महाकल्पे राजमोहनंदुष्टमुखस्तम्भनं-
नाम पञ्चमयन्त्रम् ॥५॥

---

पूजन करे तो दुष्टोंका मुखस्तंभन होगा और साध्यव्यक्ति वशीभूत होगा ॥ २–५ ॥ राजकोपका नाशक दुष्टोंका मुखस्तम्भकारक इस यंत्रका सात दिनतक पूजन करनेसे निस्सन्देह कार्य सिद्ध होता है॥ ६ ॥

इति श्रीयन्त्रचिन्तामणौ महाकल्पे प्रत्यक्षसिद्धिप्रदे उमा-
महेश्वरसम्वादे बलदेवप्रसादमिश्रविरचितभाषा-
टीकासहिते तृतीय पीठिकायां वशीकरणा-
धिकारे राजमोहनं दुष्टमुखस्तम्भनं
नाम पचमं यन्त्रम् ॥ ५ ॥

श्रीशिव उवाच ।। यदा क्रुद्धः प्रभुर्नूनं घातं कर्तुं हि वाञ्छति । तदा स्वजीवरक्षार्थं यन्त्रं मृत्युञ्जयं लिखेत् ।। १ ।। आनीय भूर्जपत्राणि लिखेत् पत्रद्वयोपरि । मध्ये नाम लिखित्वा तु चतुष्कोणं तु रेखया ।। २ ।। एवं सप्तचतुष्कोणं लिखेल्लोह-शलाकया । तस्योपरि दलांस्त्रींश्च चतुर्दिक्षु विलिख्य च ।। ३ ।। ईशानादौ लिखेल्ल ला लि ली लु लू च दक्षिणे । ले लै लो लौ पश्चिमे च लं लः स्यादथ चोत्तरे ।।४।। एवं द्वादशदलेषु प्रत्येकंबीजमेक-कम् । त्रिशूलं च चतुष्कोणे सबिन्दुं विलिखेन्नरः ।। ५ ।। एवं यन्त्रद्वयं लेख्यं संपुटं कार-



महामृत्युञ्जययन्त्रम्

येत्ततः । निक्षिप्य भूमौ तद्यन्त्रं साधकश्चोत्तरामुखः ।। ६ ।। तस्योपरि क्षिपेन्नूनं महतीं च शिलां दृढाम् । पश्चात्तत्संमुखे

---

श्रीशिवजी बोले जब कि, स्वामी क्रोधित होकर घात करनेकी इच्छा करे तब अपने जीवनकी रक्षाके लिये मृत्युञ्जयनामक यन्त्रको लिखे । भोजपत्रके दो टुकड़ोंके ऊपर पृथक्-पृथक् चतुष्कोण (चौकोर सात रेखावाला चारोंभागमें तीन-तीन कमलदलसे सुशोभित और चारों कोनोंमें त्रिशूल लगाकर लोहेकी कलमसे यंत्रराजको लिखे । तत्पश्चात् उक्त यंत्रके भीतर साध्य मनुष्यके नामके अक्षर लिख ईशान दिशातक ल, ला, लि, ली, लु, लू, ले, लै, लो, लौ, लं, लः इन बारह अक्षरोंको प्रत्येक कोष्ठमें लिखे । इस प्रकार साधक दो यंत्रों-को लिखकर उत्तरकी ओर मुखकर बैठ पृथ्वीमें रक्खी हुई एक

गच्छेत्कोपस्तस्य प्रशाम्यति ।। ७ ।। मृत्युञ्जयं महायन्त्रं प्राणरक्षाकरं परम् । यदा कस्योपरि क्रुद्धः कालोऽपि हि दुरासदः ।।८।। तदापि यन्त्रराजोऽयं रक्षत्येव न संशयः ।। ९ ।।

इति श्रीयन्त्रचिन्तामणौ० वशीकरणाधिकारे महामृत्युञ्जयं नाम षष्ठं यन्त्रम् ।। ६ ।।

विवादविजययंत्रम् ।




श्रीशिव उवाच ।। अथातः संप्रवक्ष्यामि विवादे विजयं नृणाम् । यन्त्रं कुर्यात्प्रयत्नेन सर्वलोकमनोहरम् ।। १ ।। मध्ये नाम लिखित्वा तु वर्तुलं वेष्टयेत्ततः । चतुर्दलं ततः कुर्याद्बीजयुक्तं तु मानवः ।। २ ।। ह्रीं यँ ह्रीं यँ प्रतिदले रोचनाकुंकुमेन च । भूर्जपत्रे समालिख्य पूज-

---

भारी शिलासे दावकर यदि साध्यव्यक्तिके सम्मुख जायगा तो उस साध्यव्यक्ति का क्रोध दूर होगा और मन में प्रसन्नता होगी । कारण कि यह मृत्युञ्जयनामक यंत्र प्राणोंकी रक्षा करनेवाला है, इसका प्रताप एकबार कालके क्रोधको भी शांतकर रक्षा करनेके लिए निस्सन्देह समर्थ होगा ।। १–९ ।।

इति दुष्टवश्यकरं महामृत्युञ्जयं षष्ठं यन्त्रम् ।। ६ ।।

श्री शिवजी बोले-अब विवादमें जय देनेवाले इस सर्व मनोहर यन्त्रको विधानपूर्वक निर्माण करे ।। १ ।। निर्माणका विधान-एक गोलाकार चक्रको कुंकुमसे भोजपत्रपर खींचकर चार कमलदलोंसे

येद्भक्तिमान्नरः ।।३।। धूपै र्दीपैः सुनैवेद्यैः पुष्पैर्नानाविधैः शुभैः । त्रिलोहवेष्टितं यन्त्रं दुग्धमध्ये क्षिपेत्ततः ।।४।। ततो गच्छेद्विवादार्थं जयेन्नास्त्यत्र संशयः। विवादविजयं नाम यन्त्रं देवैः प्रपूजितम् ।।५।। न देयं यस्य कस्यापि यदीच्छेत्सिद्धिमात्मनः ।। ६ ।।

इति श्रीयन्त्रचिन्तामणौ महाकल्पे प्रत्यक्षसिद्धिप्रदे विवादविजयं नाम सप्तमं यन्त्रम् ।। ७ ।।

मायामययन्त्रम् ।




श्रीशिव उवाच ।। यदा तु दैवसूत्रेण द्रव्यनाशः प्रजायते । धनिको याचते द्रव्यं निर्बन्धेनाधमर्णिकम् ।।१।।तस्य दातुं न चेच्छक्तिर्द्रव्याभावे कथंचन । तदा तन्मोहनार्थाय यन्त्रं मायामयं महत् ।। २ ।। रोचनाकुंकुमेनैव भूर्जपत्रे सुविस्तृते ।षट्कोणं कारयेद्यत्नात् साध्यनामसम

---

युक्तकर बीचमें साध्य व्यक्तिके नामके अक्षर लिखकर ह्रीं, यं इन दो बीजोंको प्रत्येक दलमें लिखे । फिर धूप, दीप, नैवेद्य पुष्पादिकोंसे पूजन कर त्रिलोहमें बंद करके दूधके भीतर डाल मुकदमको जाय तो निस्सन्देह जय होगी । इस विवादकी विजय यन्त्रकी देवताओंने भी पूजा की है । आत्मसिद्धिकी इच्छा करनेवाला साधक इस यन्त्रको गुप्त रक्खे, प्रत्येकको न दे ।। २–६ ।।

इति विवादविजयं नाम सप्तमं यन्त्रम् ।। ७।।

---

श्रीशिवजी बोले—यदि भाग्यवश व्यवहारमें धनका नाश हो जाय और धनिक वारम्वार धनका तकादा करे, परन्तु द्रव्यके

न्वितम् ॥ ३ ॥ कोणान्तरे बहिर्लेख्यं क्लींकारद्वादशं तथा। ततस्तद्वेष्टयेत्सम्यग्वर्तुलं यन्त्रमुत्तमम् ॥ ४ ॥ पञ्चविंशतिर्ह्रींकारैश्चक्रवत्परिवेष्टयेत् । ततस्तद्वेष्टयेत्सम्यग् वर्तुलेनैव पूर्ववत् ॥ ५ ॥ एवं सप्तदिनं यन्त्रं पूजयेद्विधिना ततः। प्रत्यहं पूजयेद्देवीं महामायां विचक्षणः ॥ ६ ॥ मार्कण्डेयपुराणोक्तं देवीमाहात्म्यमुत्तमम्। जपेत्सप्तदिनं यावत्ततो होमं तु कारयेत् ॥ ७ ॥ अन्ते पूर्णाहुतिं हुत्वा भोजयेत्कन्यकात्रयम् । प्रतिश्लोकं च जुहुयात्पायसं मधुसर्पिषा ॥ ८ ॥ त्रिलोहवेष्टितं कृत्वा बाहुमूले गलेऽथवा ॥ ९ ॥ तेनैवं धृतमात्रेण धनिको वश्यतामियात् । न याचते च तद्द्रव्यं वाणिज्यार्थं ददाति च ॥ १० ॥

इति श्रीयन्त्रचिन्तामणौ महाकल्पे वश्यकरं नाम मायामयमष्टं यन्त्रम् ॥ ८ ॥

---

अभावसे अपने पास धन देनेके लिए न हो तो गोरोचन-कुंकुम से भोजपत्रके ऊपर मायामय नाम षट्कोण यन्त्रको लिखकर एक गोलाकार चक्र उस षट्कोणके समीप मिलाकर और दूसरा चक्र कुछ ही अंगुलीके फासलेसे खींचकर उक्त षट्कोणके मध्यमें साध्यव्यक्तिके नामाक्षर लिख कोष्ठ तथा कोष्ठोंके प्रान्तभागमें क्लीं इस बीजको स्थापितकर उक्त दोनों गोलाकार रेखाओंके भीतर २५ ह्रींकार बीजोंको लिखकर चक्रके समान वेष्टित करे । इस प्रकार सात दिनतक विधानपूर्वक यन्त्रका पूजन कर महामाया देवीका पूजन करे और मार्कण्डेयपुराणान्तर्गत देवीमाहात्म्यका सात दिनतक जप करे । तत्पश्चात् खीर, शहत, घृत इन द्रव्योंसे प्रति श्लोकसे आहुति देता हुआ पूर्णाहुति कर तीन कन्याओंको भोजन कराये, यन्त्रको त्रिलोहमें बंदकर बाहु अथवा गलेमें धारण करे तो धनिक वश्य होकर पूर्व दिये धनकी याचनामें विमुख हो व्यवहारके लिये और धन दे सकता है ॥ १–२० ॥

इति धनिकउत्तमर्णवश्यकरं नाम मायामयमष्टमं यंत्रम् ॥८ ॥

---




दुष्टमोहनयन्त्रम्

श्रीशिव उवाच ।। यदा राजकुले दुष्टा भवन्ति परिचारकाः । पैशुन्यं कुर्वते नित्यं कार्यघातं प्रकुर्वते ।।१।। तदा कुर्यान्महायन्त्रं दुष्टमोहनसंज्ञकम् । मध्ये नाम लिखित्वा तु वर्तुलं वेष्टयेत्ततः ।।२।। ततश्चाष्टदलं कृत्वा बीजानि विलिखेत्ततः । सकारान् सविसर्गान्तान् कोणे कोणे तु विन्यसेत् ।। ३ ।। प्रणवं मुख्यदिग्लेख्यं चतुर्दिक्षु क्रमेण च । ततस्तद्वेष्टयेत्सम्यक् चतुष्कोणं द्विरेखया ।। ४ ।। खररक्तेन संलेख्यं भूर्जपत्रे मनोहरे । एतद्यन्त्रं सुसंपूज्य प्रक्षिपेद्दुग्धमध्यतः ।।५।। दुष्टा सर्वे विनश्यन्ति राजा मानं ददाति च । एकविंशद्दिनं यावत्तावत्तत्रैव यन्त्रकम् ।।६ ।।

इति श्रीयन्त्रचिन्ताम० उ० म० स० तृतीयपीठिकायां
पिशुनवश्यकरं नाम नवमं यन्त्रम् ।। ९ ।।

---

श्रीशिवजी बोले– यदि राजकुलमें रहनेवाले पुरुषपिशुन भाव ( चुगुलखोरी ) को स्वीकार कर नित्यप्रति घात करनेमें उद्यत रहते हों तो उन दुष्टोंको मोहनेके लिए भोजपत्रके ऊपर अपने रुधिर से एक गोलाकार चक्र खींचकर अष्टदलसे विभूषितकर चतुष्कोणकी दो रेखाओंसे युक्तकर चक्रके भीतर साध्यव्यक्तिके नामाक्षर लिख प्रतिकोणमें विसर्ग मिलाकर पूर्वादि चारोंदिशाओंमें प्रणवको लिखे । फिर दुष्ट मोहन संज्ञक इस यन्त्रका विधानपूर्वक पूजनकरके २१ दिनतक दूधमें स्थापित रखनेसे दुष्टोंका मुखमर्दन होगा ।।१–६ ।।

इति श्रीयन्त्रचिंतामणौ महाकल्पे प्रत्यक्षसिद्धिप्रदे उमामहेश्वरसंवादे
तृतीयपीठिकायां वशीकरणाधिकारे पं० वलदेव० भा० टी०
सहिते पिशुनवश्यकरं नाम नवमं यन्त्रम् ।।९।।

---




व्यवहारविवादजयदं यन्त्रम्

श्रीशिव उवाच ।। अथातः संप्रवक्ष्यामि विवादे जयवर्द्धनम्। व्यवहारे भयहरमिदं यन्त्रं प्रशस्यते ।। १ ।। पूर्वपंक्तौ समालेख्यं ह्रींमां ह्रीं च तथैव च ।तस्याधःसाध्यनाम स्याच्चतुष्कोणेन वेष्टयेत् ।।२।। कोणे कोणे दलं कुर्यान्मध्यदेशे तथैव च । दक्षिणे रोधबीजं तु नैर्ऋते क्षं तथैव च ।।३।। पश्चिमे स्तम्भबीजं तु वायव्ये क्षं तथैव च। उत्तरे क्षोभबीजं तु ऐशान्ये क्षं तथैव च ।। ४ ।। पूर्वे च मोहबीजं तु आग्नेय्यां क्षं तथैव च। एवं चाष्टदले न्यस्य बीजानि द्वादशैव तु ।। ५ ।। शरावसंपुटे क्षिप्त्वा यन्त्रराजं जयावहम् । अभ्यर्च्य गन्धपुष्पाद्यैर्दीपैश्चाष्टभिरेव च ।। ६ ।। लोकपालांस्तु संपूज्य भोज-

---

श्रीशिवजी बोले–विवाद तथा व्यवहारमें भयनाशक जयके देनेवाले सबमें प्रशंसनीय यन्त्रको कहता हूँ । दो रेखामिश्रित चतुष्कोण यन्त्रको खींचकर उस यन्त्रके चारों कोनोंमें तथा पूर्वादि चारों दिशाओंमें कमलदल स्थापित करे, कुल आठ दल होते हैं । फिर उक्त यंत्रके भीतर तिरछी दो रेखा खींचकर ऊपरकी रेखामें ह्रीं, मां, ह्रीं इन बीजोंको लिख नीचेकी पंक्तिमें साध्यव्यक्तिके नामको लिखे और उक्त दलोंमें वक्ष्यमाण बीजोंको पूर्ण करे । विधान यथा–दक्षिणदलमें रोधबीजको , नैर्ऋत्यकोणमें क्षं बीजको, अग्निकोणमें क्षोभ बीजको, ईशानकोणमें क्षं बीजको, पूर्वदिशामें मोहबीजको, अग्निकोणमें क्षं बीजको लिखे, इस प्रकार जयके

यित्वा कुमारिकाः। बलिदीपैः प्रपूज्याथ अष्टदिक्षु क्रमेण तु ॥ ७ ॥ तावत्पूज्यं प्रयत्नेन यावत्कार्यं च सिध्यति। व्यवहार-जयं नाम विवादविजयं तथा ॥ ८ ॥ राज्ञां कुले विवादे च जये-न्नास्त्यत्र संशयः। मानोन्नतिर्भवेत्तस्य यन्त्रराजप्रसादतः ॥ ९ ॥

इति श्रीयन्त्र०दा०प०व्यवहारे विवादे च जयदं नाम दशमं यन्त्रम् १०

श्रीशिव उवाच ॥ यमिच्छेद्वशगं कर्तुं यावज्जीवं वरानने। तदा यन्त्रं प्रकुर्वीत गाणपत्यं सुसिद्धिदम् ॥ १ ॥ भूर्जपत्रं समानीय विस्तृतं छिद्रवर्जितम्। अनामिकारक्तमिश्रं द्विर-दस्य मदं तथा ॥२॥ यावकस्य रसं चैव रोचनं च तथैव च।

---

देनेवाले यंत्रका निर्माणकर शरावसंपुटमें रखकर अष्ट गंध धूप दीप नैवेद्यादिसे पूजनकर आठों दिशाओंमें बलिदानादि क्रियाओंको विधिपूर्वक करके इन्द्रादि लोकपालोंका पूजनकर कुमारियोंको भोजन कराये और जबतक कार्य सिद्ध न हो तबतक विधानपूर्वक यन्त्रराजका पूजन करता रहे; तो विवादमें यन्त्रराजके प्रसादसे जयको प्राप्त हो राजकुलमें प्रतिष्ठा और उन्नतिका भागी हो ॥ १-९ ॥

इति श्रीयन्त्रचिन्तामणौ महाकल्पे प्रत्यक्षसिद्धिप्रदे उमा-महेश्वरसंवादे बलदेवप्रसादजीमिश्रकृतभाषाटीकासहिते व्यवहारे विवादे च जयदं नाम दशमं यंत्रम् ॥१०॥

---

श्रीशंकरजी बोले—हे वरानने! यदि जीवनपर्यन्त किसी व्यक्ति-को वशमें करनेकी इच्छा हो तो शीघ्र सिद्धिके देनेवाले गणपति यन्त्रका प्रयोग करे ॥ १ ॥ विधान यथा-चौड़े और छिद्ररहित भोज-पत्रके टुकड़ेके ऊपर दो रेखाओंसे मिश्रित चतुष्कोण यन्त्रको अना-मिका रुधिर, हाथीका मद, लाखका रस, गोरोचन, इन सम्पूर्ण

गँ गँ ग ग गँ गँ गँ गँ गँ गँ

ह्लीं ह्लीं ह्लीं ह्लीं ह्लीं ह्लीं ह्लीं

क्रों ह्लीं क्लीं गँ देवदत्तः गँ

क्लीं ह्लीं क्रौं ह्लीं क्लीं क्रों ह्लीं

ह्लीं ह्लीं ह्लीं ह्लीं

गँ गँ गँ गँ गँ गँ ग गँ गँ गँ गँ

गँ गँ गँ गँ गँ गँ गँ गँ गँ गँ गँ

यावज्जीववश्यकरं गाणपत्यं यन्त्रम्

एतच्चतुष्कं संयोज्यजातीकाष्ठेन संलिखेत् ।।३।। ह्लींकाराः सप्त संलेख्याः पूर्वपंक्तौ वरानने। अधः पंक्तौ तु संलेख्यं क्रों ह्लीं क्लीं गँ तथैव च ।।४।। साध्य-नाम तथा गँ च ततः पंक्तौ तृतीयके। क्लीं ह्लीं क्रों च त्रिबी-जानि ह्लीं क्लीं क्रों ह्लीं तथैव च ।। ५ ।। ततः पंक्तौ चतुर्थ्यां च ह्लींकाराणां चतुष्टयम् । एवं संलेख्य बीजानि त्रिविंशति-समूहकम् ।। ६ ।। पश्चात्तद्वेष्टयेत्सम्यक् चतुष्कोणं तु रेखया। गँकारा दश संलेख्याः पूर्वे पश्चिमे उत्तरे ।। ७ ।। प्राङ्मुखास्तु सुसंलेख्या स्त्रिंशत्संख्या गकारकाः । सुक्षेत्रात्तु समानीय मृत्तिकां कृष्णवर्णकाम् ।।८ ।। तया गणपतिं कृत्वा यन्त्रं तस्यो-

---

वस्तुओंको एकत्रितकर जाती वृक्षकी लकड़ीकी कलम बनाकर भोजपत्रके ऊपर दो रेखावाले चतुष्कोण यंत्रको खींचकर उक्त यन्त्रके भीतरके भागमें ४ तिरछी रेखाएं खींचे । फिर प्रथम रेखामें सात ह्लीं बीज और दूसरी रेखामें क्रों, ह्लीं, क्लीं, गँ इन चार बीजों-ो आदिमें लगाय साध्यव्यक्तिके नामाक्षर को लिख अन्तमें एक गँ बीज और लिखे, पुनः तीसरी पंक्तिमें क्लीं, ह्लीं, क्रौं, ह्लीं, क्लीं, क्रों, ह्लीं इन सात बीजोंको स्थापितकर चौथी पंक्तिमें ह्लीं, ह्लीं, ह्लीं ह्लीं इन चार बीजोंको लिख, पूर्व, पश्चिम, उत्तर दिशामें दश-दश गँबीज लिखे, अर्थात् यन्त्रके पूर्वादि भागोंमें लिखे दक्षिणमें नहीं ! तत्पश्चात् पवित्र स्थानसे काली मिट्टी लाकर गणेशजीकी

दरे क्षिपेत् । संपूज्य गन्धपुष्पाद्यैरिमं मन्त्रमुदीरयेत् ।। ९ ।। देवदेव गणाध्यक्ष सुरासुरनमस्कृत । देवदत्तं महावश्यं यावज्जीवं कुरु प्रभो ।। १० ।। इमं मन्त्रं समुच्चार्य हस्तमात्रं निखन्य च । क्षिप्त्वा तत्र गणाध्यक्षं पूरयित्वा तु मृत्तिकाम् ।। ११ ।। यावज्जीवं भवेद्वश्यो गणराजप्रसादतः ।। १२ ।।

इति श्री०वशी०यावज्जीववश्यकरं गाणपत्यं नामैकादशंयन्त्रम् ११

श्रीशिव उवाच ।। अथातः संप्रवक्ष्यामि जनवश्यकरं परम् । मध्ये नाम लिखित्वा तु ईंकारं विलिखेदधः ।। १ ।। त्रिरावृत्तं तु संवेष्टय भूर्जपत्रे सुविस्तृते । चतुर्दले लिखेत्पश्चात्पूर्वादौ दिक्चतुष्टये ।। २ ।। ॐ नमो ॐ नमो लेख्यं पश्चिमे पूर्वके दले ।

---

निर्माणकर उक्त यन्त्र को गणेशजीके उदरमें स्थापितकर गंध पुष्पादिसे पूजनकर "देवदेव गणाध्यक्ष सुरासुरनमस्कृत । देवदत्तं ( यहां साध्यव्यक्तिका नामोच्चारण करना योग्य है ) महावश्ये यावज्जीवं कुरु प्रभो ।।" इस मंत्रका उच्चारण करता हुआ हांथभर जमीनको खोदकर उसमें गणेशजीकी प्रतिमाको वंदकर ऊपरसे मिट्टी डाल बन्द कर दे । साध्य व्यक्ति गणेशजीके प्रसादसे जीवनपर्यन्त वशमें रहेगा ।। १-१२ ।।

इति यावज्जीववश्यंकरं यंत्रम् ।। ११ ।।

---

. श्रीशिवजी बोले-प्रिये ! जन वश्यकारक यंत्रको कहता हूं, उसकी विधि सुनो । तीन रेखा युक्त एक गोलाकार चक्रको कपूर, कुंकुम, गोरोचन, कस्तूरी इन सव वस्तुओंके द्वारा भोजपत्रके ऊपर लिख, पूर्वादि चारों दिशाओंको कमल दलसे वेष्टित करे, तत्पश्चात् उक्त यंत्रके मध्यमें साध्यव्यक्तिके नामाक्षरों को लिखकर

यावज्जीवं जनवश्यकरं यन्त्रम्




ॐ अजिते अजिते चैव लिखेद्दक्षिण उत्तरे ॥३॥ राजवश्यकरं नाम यन्त्रराजं मनोहरम् ।त्रिदिनं पूजयेन्नित्यं ब्रह्मचर्यरतो नरः ॥४॥ ब्राह्मणं भोजयेच्चैकं चतुर्थेऽहनि सुप्रभे त्रिलोहवेष्टितं कृत्वा बाहुमूले च धारयेत् ॥५॥हैमं च राजतं चैव ताम्रं चैव विशेषतः ॥ यन्त्रस्य धारणं श्रेष्ठं बाहुमूले गलेऽथवा ॥ ६ ॥ सर्वेषां चैव यन्त्राणां विधिरेष उदाहृतः । सुभगो दर्शनीयश्च स्वजनानां विशेषतः ॥ ७ ॥ यन्त्रस्य धारणाद्देवि स भवेन्नात्र संशयः । कर्पूरकुंकुमाभ्यां च रोचनागरुकेसरैः ॥ ८ ॥ लिखेद्यन्त्रवरं श्रेष्ठं मन्त्रतन्त्रविचिक्षणः ॥ ९॥

इति श्रीयन्त्रचि० म० प्र० उ० तृ० पी व० दा० यावज्जीवं जनवश्यकरं नाम द्वादश यन्त्रम् ॥ १२॥

---

नीचे ईन्कार लिखे और पूर्व पश्चिमदलोंमें ओं नमो और दक्षिण-उत्तर दल में ॐ अजिते इनको स्थापित कर ब्रह्मचर्यपूर्वक तीन दिनतक गन्ध पुष्पादिकोंसे पूजन कर चौथे दिन एक ब्राह्मणको भोजन करा प्रातःकालके समय त्रिलोह ( सोना, चांदी, तांवा ) में वेष्टितकर भुज दण्ड अथवा गलेमें धारण करे तो इस मनोहर राज वश्यकारक यंत्रेश्वरसे प्रतापके स्वबन्धुगणका दर्शनीय तथा अति माननीय होगा ॥१–९ ॥

इति श्रीयंत्रचिन्तामणौ महाकल्पे प्रत्यक्षसिद्धिप्रदे यावज्जीवं जनवश्यकरं नाम द्वादशं यंत्रम् ॥१२॥

